इस वास्ते छज भुजापर लंब सीधमें डाला तो गट्ठा ३६ आये उसको ६० गट्ठामें गुना करनेसे चझ वीसवानसी २१६० जिसके बिझा ५।ऽ२ छेतरफल हुवा.




## टेढा षेतकी रीत.

इसमें पेहले चौकोन **क स म घ** नापा तो **क स** भुजा गट्ठा १८ और **घ म** भुजा गट्ठा २० दोनोको जोडा तो ३८ उसके आधे १९ हुये और दोनो भुजाके २२।२२ है उसके २२ हुये आपसमें गुना करनेसे ४१८ वीलवांसी १ऽऽ।।। १२ छेतरफल हुवा और इसीतरहां चौकोन **घ न प ब** ५५। ४८ गट्ठाको जोडा तो १०३ उसके आधे ५१॥ और दोनो भुजा ३७ । ३७ जिसका औसतमें ३७ गुना करने १९०५॥ विसवांसी जिसके बिघा ४॥।'।'॥ छेतरफल हुवा और त्रिकोन **म ग ब** को इसरीतसे की भुजा **ग ब** गट्ठा ८ के आधे ४ और भुजा **म ब** गट्ठा १७ आपसमें गुणा कीधा तो ६८ वीसवानसी जिसके वीसवां ऽ३।२ छेतरफल और त्रिकोन **प फ य** है. उसमें **प** भुजापर ५ **य र** लंब गट्ठा १८ को भुजा **फ प** गट्ठा २८ आधे के १४ मे गुना करनेसे वीसवांसी जिसके २५२ वीसवा ॥ २ ॥ २ ॥ छेतरफल जुमला ६।२ ।।। छेतरफल हुवा.

# गोल षेत.




## रीत लंब व गोलाई दरयाफत करनेकी.

जिसका लंबापनी कुतर मालूम हो उसको २२ मे गुना करके ७ का भागदेदो हासील गोलाई यानी मुहीत होगा मसलन श ह लंबपानी कोतर गट्टा ३५ उसकी २२ में गुणा करनेसे ७७० हुये ७ पर भाग देनेसे ११० गोलाई यानी मुहीत हुवा और अगर गोलाई याने मुहीत मालूम हो उसको ७ गुना करके २२ पर तकसीम करनेसे हासील वयानी कोतर होगा. मसलन गोलाई ११० है उसको ७ गुना करनेसे ७७० हुये उसका २२ पर भाग देनेसे ३५ उ ई लंब यानी कोतर हुवा.

## पेहली रीत छेतरफल निकालनेकी.

गोलाई यानी मुहीत लंब यानी कोतर दोनोको आधे आधे करके आपसमें गुना करनेसे छेतरफल होता है मिसल उ इ गोलाई यानी मुहीत गट्टा ११० व लंब यानी श ह कुतर

-गट्ठा ३५ दोनोंकी आधे ५५। १७॥ गोलाई लंबको आपसमें -गुना करने ९६२॥ वीसवानसी २। ३५२॥ छेतरफल हुवा.

## दूसरी रीत.

अगर कोतर यानी लंब मालूम है उसका वरग याने उसको उसीमे गुना करके हासीलको ७८५ में गुनाकरके १००० भाग दो हासील छेतरफल होयगा मसलन लंबयाने कोतर गट्ठाका वरां.

$\frac{३५ + ३५ + ७८५ - ७६९३ =}{१००० \quad ८}$ ९६१ $\frac{६}{८}$ वीसवांसी जिसका विघा ४।३५१ $\frac{५}{८}$ छेतरफल हुवा,

## तीसरी रीत.

अगर गोलाई यानी मुहित मालुम हो उसका वरगयानी उसको उसीमें गुना करके ७९६ में गुना करके १०००० पर भाग दो हासील छेतरफल होगा मसलन गोलाई यानी मुहीत गट्ठाका वरग करके ७९६ में गुणा करके १०००० का भाग दिया जैसे ११०+ ११०= १२१०० +७९६= ९६३१६००÷१००००=९६३ $\frac{१६०}{१००००}$ अपत्ररतत यानी सुपत सीर भीनयानी कसरको करनेसे ९६३ $\frac{४}{२०}$ वीसवांसी जिसका बिघा २।३५२ $\frac{४}{२०}$ छेतरफल हुवा,

# विगत हिसाबकी.

और जिता आना कोन होवे और उता मणका करणा होवे तो उतराना उतरा गुणा देने एक बिंदी धरदेणी तो उत्ता मणका रु. होय जावे. ११६६॥= ) रु. ॥=॥ से २ऽ। जदी मण १०॥ का क्या हुवा के पुणाअगारेना पुणा आणारे गुणादीमातो रु. ११६॥-) हुवा और उसके उपर बिंडी दी तो रु ११६६॥=) हुवा.

और रु. कीऽ ४॥= जदी रु. १४॥=)कि कितरी होईतो पन रेना पांच गुण देणा और पनेरेना और पांच वीसका=) आन गुणके हिसाबसूं पनरेपचु ७६ माहें सूं वीस दुणाचालीस आनाका २॥ बादकरके उपर बाकी रहे जिसमे आना पाव और मिलादेना सो मण १॥२॥ )

१॥ जगाकाचांदा जो मकान बणावे जिसकी राह इस मुजब है सो इसतरहसो जो चाले तो चांदेका झगडा मकान बणानेवालेको न रहे.

। जगा बणती है उसमे चांदा दो होता है एक तो जगा बणानेवालेका और दूसरा पडोसकी जगा इसतरहसे तरीका कदीमी है और जगा बणावे उसकी जगाकी मंजल ऊंची चढलेने पडोसकी मजल नीची रहे तो उचे चांदे चढनेकी कीमतका रु जगा बणाणेवाला और उस पडोसका हक्क नीची जगावालेका इतना रहे. अव्वल

तो राजीनामा दूसरा उसके घरमें आला भंडारा एक चसमेमें इसका रहे एक चसमेमें नीचले जगावालेका रहे, और थंबा तथा वलचणी मगराका हक्क बराबर रहे.

और एक धणी जगा वणावे और उसका पडोसकी जगा बीर न रहे तो जगा वणाणेवाला उसवेरान जगा वालेसे कुछ देकर वणावे और कदास जादाये उसका हकरपीयासे न बणावे देवे तो दूसरा चांदा वणाना होवे तो उसकी आपणी हदमें वणे तो पडोसका हक्क दिवाल उसचांदेमें कुछभी रहे नहीं अपनी मोज आवे सो करे.

। और एक जगा निची होवे पडोसकी जगा उंची होवे तो उस पडोसकी तरफ जाली बारी कुछबी रहे नही.

। और जगाके बीचमें रास्ता आयजावे तो जगामें जाली तथा बारी वे तलास कमें किसीका अटकणेका दाखल नही फकत सरकारके सिवाय.

। और जगा भीतडा गारेका बणे जिसकी मापणेकी यह रीत है इस मुलुकमे जगाकी भीता कतरीका उंची हाथ ३ और पना हाथ १ और लंबी कात्रा व हाथ ८ सूं लगायने हाथ २० तकका भी भाव रुप्या १ एकका होता है और इसमे भुरज तथा भीताकी दिवाल तथा चांदा होत है उसकी मापणेकी रीत इसतरेहसे है.

दिवाल बाहरसे हाथ ३० भीतरसे हाथ-२८ उंडी हाथ ४ तो अठाईस और तीसका भेला करने उसका आधाकर उसको चार गुणाकरणे जिस भाव होवे उसका दाम काटणा

और जो पना डेढ़ा होवे तो डेढा दाम देणा सवायी होवे तो सवाया दाम देणा और दुणा होवे तो दुणादेणा यह जमीन मापणा और इसतरहसे चांदहवी मापता है. इसतरेहसे उसकोवी दाम जुडते हे.

और भुरज मापणे जावे एकदफे तो वारसेमापणा और एक दफे भीतरसे मापणा उणाका आधा करणा जे हाथ होवें सो दोनोका आधा धरणा और इस सिवाय ऊची वहोत होवे तो उचाईमे तीन जॉयगे मापणीमां थारे और गरभमे और गोडमे इण तीनोना भेलीकर और पीछे तीनको भाग देने और जमीन तथा आगे दोका भागकी जमीन होवे उणाना भेलीकर और दोनोका आधाकर जितनी जमीन ऊची होवे उसका तो तीनका भागसे कर लबाइके वीचमें मिलाकर जिस भागकी निरप होवे उस भाव काट देणा, पानेके उपर लिपे मुजव.

और कुवॉ तथा तलाव पोदे उसकेवी नापकीमपती इसीतरेहसे होवे हैं के हाथ १० लंबी और १० हाथ चवडी और हाथ १ ऊंची उस पानेका भाव रु २) से लगावने रु ४) तकका होता है और अव पुदाई मापणा जव हाथोसे मापणो चवडी और लंबीका गुणा देणा और उंडीकुवी उससुजव गुणा देने जितना सो होवे उतनाका भाव सेठेका चुका देणा ५७॥=॥ कुवा एक लंवा १३ चवडा हाथ ९ उंडा हाथा ११

प्रत ४॥) सेकडा सो तेरे और नवकागुण ११७
हुवा और उसकु ११ गुणदिया तो हाथ १२८७
हुवा प्रत ४॥) के हिसाव रु. ५७॥=॥)

१॥ और सठो वगैरे का नूंध तथा जमा परच करणेकी विगत इणीतरे.

१॥ और सटा लेणाचावे देणा जिसकूं नूंधणा इसमुजबका मिती उपर देणी.

। बोज १ गणेशदास किसनाजीको लीनो प्रत ६१। ) लेपे हस्ते दलाल कुंदनमल सराफ चिट्ठी आई और लिपदीनी करनी.

१ जिसके पाते होवे उसके पाते करणी.

। और जमा परच करणेकी रीत नकलम.

१४७० गणेशदास किसनाजीके जमा मिती काती सुदी १
बोज प्रत ६१ ) लेपा तुमारे लीना हस्ते दलाल कुंदनमल

१४७० जिणपाते होवे उणीके नामें मांडणा.

। और पातेमें पण सटाका मेल इसमुजब पातापानाके नकलको पानो रु ५ का अंक-सटा नग होवें सो करणा.

। पातो १ गणेशदास किसनाजीरे.

---

१४७० नकलपाना

आडतेके पाते पण इणतरे घालणा.

---

भाव काटणा.

१४७० नकलपाना.
नकलपान अडत परच
आडत
दलाली
रु. सम

इस तरहसे सेठको.

इस मुजवपातो सटाकी
विगत वही माह.

## कवित्त.

श्रीपत सुजान श्रीवेरीसालजी महाराज यादव कुल गादी जेसल-
मेर कीतो भारीहे। लक्ष्मीनाथ इष्ट जाके अटल भंडार भरे
नारायणदास व्यास हुवा वोई अवतारीहे। ताके वंश हूके
पांचसे प्रतापी जान व्यासोका पडा जामें खुली गुलकारी है।
मथुरादास आमोलप उनहूके वंशमे इस्ट महावीर वाके
चितमनसे धारीहे ॥ १ ॥ व्यासोमें सूरजके मंदिरकी पूजा होत
किला गढ वंका जेसलमेरका तो जंगी है। कुवा बुलासरगंगा
समान वाचेनकरे वसती वा जबरहे पुनवाः आनसके दुरगीहे।
गडीसरतलाव परपूरणभरारहे आत्माराम कहे वाकीरअ-
य्यत सुशरगीहे। व्यास आमोलप ईस्टरसे बली हुकसदाफ
तरहे जाके महावीर संगीहे ॥ २ ॥ मथुरादास वैकुंठगये
तादिनकी वातकहूं अकलके सागर जाकी वडी हुसियारी हे।
सवनकूं भलवान देके याखुसीरी जो सबैः आमोलपकूं
कया भाई यातुतो आज्ञाकारी है। ग्रंथकूं चलाय दीजो
छापामें छपाय जाय मोयंक भरोसा वडा तेरी अखत्यारी
है। कहे गुनी आत्माराम उमर करतूत ओ मथुरादास भये जगमे
यशपारी है ॥ ३ ॥

विद्याज्ञानप्रकाश ऐसो दूजो ना ग्रंथ कोई जगतको हिसाब सारो याहीमें पेहचानिये। एकसूं लगाय करोडतकको हिसाब जान ग्रंथकूं विचार फेर अकलमें जानिये। याके परस ते ज्ञान बुद्धि यश कीर्ति होत जो कोई पढेगा लाभ होवे बहुमानिये। आत्माराम कहै याते कोई मत दूररहो नीतिका हिसाब सब याहीमें जानिये ॥ ४ ॥

दोहा–व्यास हि मथुरादासजी, उमर कर गये नाम। मनुष्य नही वे देव थे, पोचे वैकुंठ धाम ॥ ज्ञान ध्यान परवीण थे, पुण्य रूप थीं जाय ॥ भलो केहीयो कोकण थे, ऐसा ना कोई आज ॥ १ ॥

मथुरादास आज्ञा करी, आमोलषकूं आप। विद्याज्ञानप्रकाशकूं, जलदी डलावो छाप ॥ आमोलष अरजी करे, चाकरकी अरदास। हुक्कम आपको शीशपै, हो वैकुंठो वास ॥ २ ॥

इति विद्याज्ञानप्रकाश सम्पूर्ण।

---

व्यासमथुरादासकृत कविता तथा दुहो वणावे
जणेमें दध अपर इतर छाटण इणीकी विगत.

दोहा–वरण छंदको बंदसे, तीन वरण गनमान।
मनत्रयसत जर आठहे, अदपिंगल करत बषान ॥ १ ॥
हजबंन घरषुव आग्यो, अक्षर अशुभकेदान।
कबित आदणीगल कहे, भूल न कबहूं आन ॥ २ ॥
मनभावे चारी सुचारहे, कवित आदसुपदान।
अपर अशुभ चारु कहे, भूल न कबहूं आन ॥ ३ ॥

दोषंनको विचार ॥ भ्रगन लगन दोय मित्रहे, भगन यगन बिरतमान ॥ जगनरगन दोय शत्रुहैं, सगन तगन समजान ॥ ४ ॥

## अंगरेजी चलन पैसेका कोठा

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ फार्दिंगका | | १ पेन्स या | ४ दोकडा |
| ४ पेन्सका | | १ ग्रोट | १५ दोकडा |
| १२ पेन्सकी | | १ शिलिग | ॥ रुपया |
| ४ शिलिग ६ पें० | | १ डालर | २। रुपया |
| ५ शिलिग | | १ क्रोन् | २॥ रुपया |
| ६ शिलिंग ८ पें० | | १ नोजल ३। रु | ८ दोकडा |
| १९ शिलिग | | १ आंजल | ५ रुपया |
| १३ शिलिग ४ पें० | | १ मारक ६॥ रु. | १५ दो० |
| २० शिलिग | | १ पौण्ड | १० रुपया |
| २१ शिलिग | | १ गिनी | १०॥ रुपया |
| २३ शिलिग | | १ करोलस | ११॥ रुपया |
| २७ शिलिग | | १ मयडोर | १३॥ रुपया |
| २५ शिलिग | | १ जकोवश | १२॥ रुपया |
| ३६ शिलिंग | | १ जेनिस | १८ रुपया |
| २ शिलिंग | | १ फोलोरिंग | १ रुपया |
| ६ पेन्स | | १ टष्टर | । आना |

## अंगरेजी सोनारोंकी तौल

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ ग्रेन | १ पेनिवेट | २० पेनिवेट | १ अश |
| १२ अंश | १ पाण्ड | अर्थात् पन | |

## अंगरेजी बेपारकी वस्तुकी तौल।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १६ | ड्राम | १ औंश | १६ औंश | १ पौण्ड | |
| २८ | पौण्ड | १ क्वारटर | ४ क्वारटर | १ हण्डरवेट | |
| | | २० हण्डरवेट | १ टन | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १४ पौण्ड | १ स्टोन | २ स्टोन | १ टाट |
| ६। टाट | १ वे | २ वे | १ साक |
| १२ साक | १ लाष्ट | | |

## डाक्टरोंकी तौल ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २० ग्रेन | १ स्क्रुपल | ३ स्क्रुपल | १ ड्राम |
| ८ ड्राम | १ औंश | १२ औंश | १ पौण्ड |

## काठ जमीन आदि मापना ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३ बारलेकरन | १ इंच | १२ इंच | १ फुट |
| ३ फुट | १ गज | ६ फुट | १ फादम |
| ५॥ गज | १ पोल | ४० पोल | १ फर्लांग |
| ८ फर्लांग | १ मेल | ३ मेल | १ लीक |
| ६९$\frac{१}{६}$ मेल | १ डिगरी | | |

## चौकोर जमीन मापना ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १४४ वर्ग इंच | १ फुट | ९ वर्ग फुट | १ व० गज |
| ३०। वर्गगज | १ व० पोल | ४० वर्ग पोल | १रुड |
| ३ वर्ग रुड | १ एकर | | |

## क्यूमेजर अर्थात् घन ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १७२८ घनइंच | १ घनफुट | २७ घनफुट | १ घनगज |
| ४ घनगज | १ लोड | ४२ घनगज | १ टन |
| ५० घनगज | १ टन या लोड काठ वजनमें | | |

## कपडेकी अंगरेजी माप ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २। इंच | १ नेल | ४ नेल | १ क्वाटर |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ क्वाटर | १ गज | ५ क्वाटर | १ इंग्लिशएल |
| ६ क्वाटर | १ फेरंचएल | ३ क्वाटर | १ फेलेमिशएल |

## सेराबकी माप

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ जिल | १ पैण्ट | २ पैण्ट | १ कार्ट |
| ४ कार्ट | १ ग्यालन | १० ग्यालन | १ अन्कर |
| १८ ग्यालन् | १ रन्लेट | २४ ग्यालन | १ टीआर्स |
| २ टीआर्स | १ पंचीअन | ६३ ग्यालन | १ हगसेड |
| २ हगसेड | १ पाइप | २ पाइप | १ टन |

## बीरसराबकी माप

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ पैण्ट | १ कार्ट | ४ कार्ट | १ ग्यालन |
| ९ ग्यालन | १फारकिन | १८ ग्यालन | १ किलडरकिन |
| ३६ ग्यालन | १ बारल | ५४ ग्यालन | १ हगसेड |
| २ हगसेड | १ बट | २ बट | १ टन |

## अन्नकी अंगरेजी माप

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ क्वाट | १ पटल | २ पटल | १ ग्यालन |
| २ ग्यालन | १ पेक | ४ पेक | १ बुशल |
| २ बुशल | १ स्टईक | ४ बुशल | १ कम |
| ८ बुशल | १ क्वाटर | ५ क्वाटर | १ लोड |
| २ लोड | १ लाष्ट | | |

## बिलायती कोयलाकी माप

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ पेक | १ बुशल | ३ बुशल | १ साक |
| ३६ बुशल | १ चाल्ड्रन् | | |

## गिनतीका कोठा

| | | | |
|---|---|---|---|
| १२ को | १ डजन | १२ डजन | १ ग्रोस |
| २० को | १ स्कोर | १२० | को १ लांगहाण्डरेड |
| २४ ताव कागज | १ दिस्ता | २० दिस्ता | १ रीम |
| १० रीम | १ वेल्स | | |

## अंगरेजी कालज्ञान

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६० सेकन्ड | १ मिनीट | ६० मिनीट | १ घण्टा |
| २४ घण्टा | १ दिन | ७ दिन | १ हफ्ता |

## अंगरेजी मासका प्रमाण

| | |
|---|---|
| ३१ दिन जानेवारी | ३१ दिन जुलाई |
| २८ दिन फेब्रुवारी | ३१ दिन आगस्ट |
| ३१ दिन मार्च | ३० दिन सपटंबर |
| ३० दिन अप्रेल | ३१ दिनआक्टोबर |
| ३१ दिन मे | ३० दिन नवेम्बर |
| ३० दिन जून | ३१ दिन दिसेम्बर |

४ वरस अंतर २९ दिनका फेब्रुवारी होता है।

## मुंबई चलन पैसा

३ अद्धियां अंगरेजी पाईका । पाव आना. ४ पाव आनेका १ आना १६ आनेका १ रुपया १६ रुपयाकी १ मोहर. ।

## मरेहठी तौल

८ रत्तीका १ मासा । १२ मासाका १ तोला । २८ तोलाका दोडी अरी सेर । ४० सेरका १ मण । २० मनकी खांडी ।

## मुंबईमें सोने रूपेकी तौल

| | | | |
|---|---|---|---|
| २$\frac{३}{५}$ रत्तिया | १ वाल. | ४$\frac{१६}{२५}$ ग्रेन | ८ रत्ती अथवा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३$\frac{1}{3}$ वाल | १ मासा. | १४$\frac{11}{12}$ ग्रेन | १२ मासा तथा |
| ४० वाल | १ तोला. | १७९ तोलेका १ ग्रेन. | |

## वेपारी लोगोंकी तौल

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ टांक | २०४८८ | द्राम | ७२ टांकका १ सेर |
| ११ अंश | ३२ | द्राम | ४० सेरका १ मन |
| औ | २८ | पौंड | २० मन १ खांडी |

५६० पौंड.

## मुंबईमें हीरा मोतीकी तौल

| | | | |
|---|---|---|---|
| १०० दोकडेका | १ आना | १६ आनेका | १ चव |
| १४$\frac{2}{3}$ चव | १ रत्ती | २४ रत्ती | १ टंक |

## चौरस जमीनकी माप

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ आंगुलकी | १ मुठी | ३५ मुठीकी | १ काठी |
| २० काठी | १ विसा | २० विसा | १ वीघा |

## चीनदेशकी तौल चलन

२$\frac{2}{3}$ टांकका १ तोला १ रत्ती= ४ पन याने= ४ चोजा

## चीनमें टुकडे चांदी सोनेके चलतेहैं

चीनमें टकशाल नथी इसमे रुपये पैसे भी नही थे चलन डालरका है सो भी और देशका है

१० कास की १ टुंदरी १० टुंदरी १ मास १० मास १ टेल १६ टेल १ कचाटी १०० कचाटी १ पीकल १ टेल=९ वाल ४$\frac{3}{4}$ मुंबईके मनका १ पीकल १ तोलाके ३००$\frac{2}{3}$ कास.

## जमीनकी माप

२४ अंगुलका १ हाथ ४ हाथका १ दंड या बांस

२०००दंडकी १ गाइ २ गाइ १ गव्यूति या २ कोस २गव्यूतिका १ योजन या ४ कोस.

## मुबईमें अन्नकी माप

२ नवटांक का १ पासेर २ पासेर १ टिपरी
२ टिपरी १ सेर २ सेर १ अधपाईली
२ अधपाईली १ पाईली १६ पाईली १ फरा.
८ फराका १ खांडी.

## कपडा या काठकी माप

२ अंगुलका १ तसू २४ तसू १ गज

## मुंबईमें निमककी माप

१०॥ अधोली का १ फरा १०० फरा १ आना
१२ आना १ पास २५ फरा १ मुंडो
१ फरा= १६७६१ १ आना= १६७६१
२॥टन= १ आना ४० टन= १ रास

## अगरेजी और हिन्दुवोंका कालज्ञान

६०विपल का १पल अंगरेजी २४ सेकन्ड.
६० पलकी १ घडी अगरेजी २४ मिनेट.
६० घडीके ८ प्रहर १ दिन रात अंगरेजी २४ घण्टा
३० दिन १ मास १२ मास १बरस.

## सरकारी चलन

१०० रेसका १ पावला ४ पावला १ रुपया.

## अगरेजी वक्त

६० सेकन्डका १ मिनेट ६० मिनेट १ अवर या घण्टा

२४ अवर १ दिन ३६५ दिन ६ घण्टा का १ जुलियन बरस ३६५ दिन ५ घण्टा ४८ मिनट ४८ सेकन्डका १ सोलर बरस ३० दिनका १ महीना. १२ महीना १ बरस ७ दिनका १ वीक या आठवडा. ४ आठवाडा १ महीना ५२ आठवाडे और १ दिनका १ बरस. १३ मास ६ दिनका १ लीनर बरस.

## हिन्दुओंके महीना

| संस्कृत | भाषा | संस्कृत | भाषा |
|---|---|---|---|
| १ कार्तिक | कातिक | ७ वैशाख | वैसाख |
| २ आग्रहाण | अगहन | ८ ज्येष्ठ | जेठ |
| ३ पौष | पूस | ९ आषाढ | आसाढ |
| ४ माघ | माह | १० श्रावण | सावन |
| ५ फाल्गुन | फागुन | ११ भाद्रपद | भादों |
| ६ चैत्र | चैत | १२ आश्विन | कुआर |

## हिंदुओंके छः ऋतु।

१ वसन्त—चैत वैशाख.
२ ग्रीष्म—ज्येष्ठ आषाढ.
३ वर्षा—श्रावण भादों.
४ शरद—कुआर कातिक.
५ हेमन्त—अगहन पूस.
६ शिशिर—माघ फागुन

## मुसल्मानी महीना

१ मोहर्रम
२ सफ्फर
३ रबिउल्अव्वल
४ रबिउस्सानी
५ जमादिउल्अव्वल
६ जमादिउल्सानी
७ रजब
८ साबान

| | |
|---|---|
| ९ रमजान | ११ जिल्काद |
| १० सव्वाल | १२ जिल्हेज. |

## अथ ज्योतिष विचार

यह जानो कि जब हरएक बालक जनमते हैं तो उनके नाम रखनेकी रीत यह है कि जन्म होनेकी वेला जिस नक्षत्रका जो चरण होय उस चरणका अक्षर नामके अक्षरोमें प्रथम राखै. और एक नक्षत्रके चार चरण होते एक एक चरण १५ घडी रहताहै और सवा दो नक्षत्र अर्थात् ९ चरणकी १ राशि होती है. राशि १२ हैं.

१ मेप २ वृपभ ३ मिथुन ४ कर्क ५ सिंह ६ कन्या ७ तुला ८ वृश्चिक ९ धन १० मकर ११ कुम्भ १२ मीन.

## २७ नक्षत्रोंके नाम

| | | |
|---|---|---|
| १ अश्विनी | १० मघा | १९ मूल |
| २ भरणी | ११ पूर्वा | २० पूर्वापाढा |
| ३ कृत्तिका | १२ उत्तरा | २१ उत्तरापाढा |
| ४ रोहिणी | १३ हस्त | २२ श्रवण |
| ५ मृगशिरा | १४ चित्रा | २३ धनिष्ठा |
| ६ आर्द्रा | १५ स्वाती | २४ शततारका |
| ७ पुनर्वसु | १६ विशाखा | २५ पूर्व्वाभाद्रपद |
| ८ पुष्य | १७ अनुराधा | २६ उत्तराभाद्रपद |
| ९ आश्लेपा | १८ ज्येष्ठा | २७ रेवती. |

## अथ योगोंके नाम

१ विष्कम्भ २ प्रीति ३ आयुष्यमान ४ सौभाग्य ५ शोभन ६ अतिगण्ड ७ सुकर्मा ८ धृति ९ शूल १० गण्ड ११ वृद्धि १२ ध्रुव १३ व्याघात १४ हर्पण १५ वज्र १६ सिद्धि १७ व्यतीपात

१८ वरीयान १९ परिघ २० शिव २१ सिद्धि २२ साध्य २३ शुभ २४ शुक्ल २५ ब्रह्म २६ एन्द्र २७ वैधृति.

## अथ करण

१ बव २ बालव ३ कौलव तैतिल ५ गर
६ वणिज ७ विष्टि

## होढा चक्र अर्थात् नक्षत्रके चार चरणके चारों अक्षर।

| | | |
|---|---|---|
| १ चु चे चो ल<br>अश्विनी | १० म मी मु मे<br>मघा | १९ जे जो भ भि<br>मूल |
| २ लि लु ले लो<br>भरणी | ११ मो ट टि टू<br>पूवा | २० भू ध फ ढ<br>पूर्वाषाढा |
| ३ अ ई उ ए<br>कृत्तिका | १२ टे टो प पि<br>उत्तरा | २१ भे भो ज जि<br>उत्तराषाढा |
| ४ ओ व वि वु<br>रोहिणी | १३ पु षा ण ठ<br>हस्त | २२ खि खु खे खो<br>श्रवण |
| ५ वे वो क कि<br>मृगशिर | १४ पे पो र रि<br>चित्रा | २३ ग गि गु गे<br>धनिष्ठा |
| ६ कु घ ङ छ<br>आर्द्रा | १५ रू रे रो त<br>स्वाती | २४ गो स सि सु<br>शततारका |
| ७ के को ह हि<br>पुनर्वसु | १६ ति तु ते तो<br>विशाखा | २५ से सो द दि<br>पूर्वाभाद्रपद |
| ८ हु हे हो डा<br>पुष्य | १७ न नि नु ने<br>अनुराधा | २६ दु था झ ञ<br>उत्तराभाद्रपद |
| ९ डि डू ड डो<br>आश्लेषा | १८ नो य यि यु<br>ज्येष्ठा | २७ दे दो च चि<br>रेवती |

## नक्षत्र नाडी भेद

| आदिनाडी | मध्यनाडी | अन्तनाडी |
|---|---|---|
| अश्विनी | भरणी | कृत्तिका |
| आर्द्रा | मृगशिरा | रोहणी |
| पुनर्वसु | पुष्य | आश्लेषा |
| उत्तरा | पूर्वा | मघा |
| हस्त | चित्रा | स्वाती |
| ज्येष्ठा | अनुराधा | विशाखा |
| मूल | पूर्वाषाढ | उत्तराषाढ |
| शततारका | धनिष्ठा | श्रवण |
| पूर्वाभाद्रपदा | उत्तराभाद्रपदा | रेवती |

जो वर कन्याके जन्म नक्षत्र एक नाडीमें पडें तो नाडी वेध लगता है. अर्थात् विवाह नहीं होसकता है.

## अथ वर्ग विचार

जन्म नामके प्रथम अक्षरके अनुसार वर्ग होता है जैसे-

| अवर्ग | कवग | चवर्ग | तवर्ग |
|---|---|---|---|
| गरुड | बिडाल | सिंह | सर्प |
| टवर्ग | पवग | यवग | सवर्ग |
| श्वान | मूस | मृग | मेष |

जिस वर्गका जिसके साथ जैसा भाव हो सोई जानो.

## अथ वर्ण विचार

| विप्रवर्ण | क्षत्रियवर्ण | वैश्यवर्ण | शूद्रवर्ण |
|---|---|---|---|
| कर्क | मेष | कन्या | तुला |
| वृश्चिक | सिंह | वृष | कुम्भ |
| मीन | धनु | मकर | मिथुन |

वरके वर्णसे अधिक वर्णकी कन्या अयोग्य है।

## अथ नक्षत्र योनि।

| | गज | छाग |
|---|---|---|
| अश्विनी शतभिषा | रेवती भरणी | पुष्य कृत्तिका |
| नाग | श्वान | मूष |
| रोहिणी मृगशिरा | आर्द्रा मूल | पूर्वफा० मघा |
| मार्जार | गऊ | महिष |
| पुनर्वसु आश्लेषा | उत्तरा तीनो | स्वाती हस्त |
| मृग | व्याघ्र | वानर |
| ज्येष्ठा अनुराधा | चित्रा विशाखा | श्रवण पूर्वाषाढा |
| सिंह | अभिजित नकुल योनि है । | |
| पूर्वफा० धनिष्ठा | | |

इन सबका भी वैर प्रीति लोकरीतिसे जानोगे।

## अथ नक्षत्र क्रमसे गण कहते हैं।

### मनुष्य गण

३ उत्तरा ३ पूर्वा आर्द्रा रोहिणी भरणी.

### राक्षस गण

कृत्तिका मघा आश्लेषा विशाखा शतभिषा चित्रा ज्येष्ठा धनिष्ठा मूल

### देवता गण

अश्विनी मृगशिरा रेवती हस्त पुष्य अनुराधा श्रवण स्वाती पुनर्वसु ।

अपने अपने गणमें प्रीति होती है और मध्यम देव मनुष्यकी प्रीति है तथा कलह देव राक्षसमे और राक्षस तो मनुष्यको खाताही है।

## इति ज्योतिष विचार।

# शिक्षाकी रीत.



१ सूर्य उदयके समय देवता गुरुका स्मरण करना सवेरे उठ नहाय धोय लेना.

२ पहले पूजा देवताकी करना

३ पीछे मा बापको नमस्कार करो

४ माता पिताकी आज्ञा विना कही जाना नही.

५ बैठनेको कहैं तो बैठो और उठनेको कहैं तो उठो

६ शिक्षा मानके गुरुके यहां पढने जाना.

७ पाटी खडी भूलना नही, नंगे पांव चलना नही

८ कपडा अच्छी तरह हरना

९ रस्तेमें अकेले जाना नही रस्तेमें कुछ खाना नहीं.

१० राह चलते दौडना नही, बेजाना फल खाना नही. मुँहसे भोडी बात बोलना नही

११ तमाशा देखनेको खडे रहना नही.

१२ झूंठ कुछ बोलना नही किसी का कुछ चुराना. नही.

१३ झूंठी साक्षी देना नहीं. किसी की जामिन होना नही.

१४ कोई बुलावे तो आदरसे बोलना.

१५ आवो, बैठोजी, कुछ जलपान करोजी.

१६ आतेहैं जी. लावते हैं जी. कहां पधारोगे जी ?

१७ किसीको कही मारना नही बहुत चढके बोलना नही.

१८ पराई लडाई सिरपर लेके लडना नहीं.

१९ अनजानकी चीज कुछ खाना नही.

२० अनजानी बात कहना नही, बहुत किसीको हराना नही

२१ रुपये विना बाहर निकलना नही.

२२ बेजानी राह जाना नही.

२३ बेपारमे किसीकी बराबरी करना नही.

२४ अपनी गांठका भरोसा करना

२५ लेना देना देखके करना.

२६लहनेका तगादा करना.
२७राठमें जोखम थोडी रखना,
२८ खरच विचारकै करना.
२९ गुमास्ता जानकर रखना.
३० गुमास्तेपर वही खाता छोड़ना नही.
३१गुमास्ता नादान होतो खाता अपने हाथ रखना वही खाता रोज मिलाये विना सोना नही
३२ खातेको बढने देना नही.रुपयेकी थैली उलटकर रुपया लेना नही
३ ऐसे लेन देन न करना.
४जोखम बीमाकेविना छोडना नही
३५ मुनाफा बिना माल वेचना नही
३६ सबके साथ भलाई करना. पानीकी लकीर करना तिनका तोड़ना नही
३७ जीव जंतुको दवाना नहीं
३८ एकवारगीलहनालगानानही
३९वजारजाकेसबकाभावपूछना
४० भले आदमीके आगे ऊंची नीची वात वोलना नही
४१ परस्त्री मॉ बहन कर जानना
४२माता पिताकी सेवा करनी
४३ बिना बुलाये वोलना नही
४४जितना पूंछे उतना उत्तर देना.
४५ जीव पर दया करना. धर्म्मका काम तुरत करना
४६ जीव बचे तो झूंठ वोलना
४७किसीके घर वे बोलाये जाना नही
४८सुपारी थोडी खानीऔर पान बहुत खाना
४९किसीसे अवगुण करना नहीं
५०रातको बहुत जागना नहीं
५१गहरे पानीमे पैठना नही.
५२क्रोध किसीपर बहुत करना नही
५३क्लेश बहुत बढाना नही.
५४राह चलते आगे पीछेकी खबर रखना.
५५ कमरपर हाथ रखके चलना नही.
५६दो हाथसेमाथा हिलानानहीं
५७कान बहुत खोदना नही.
५८ वात वातमें कसम खानी नही.
५९किसीको गाली देनी नहीं.

६० कोई चार गाली देय तो सहिलेना.
६१ रास्ते चलते भलेसे तगादा करना नही.
६२ बहुत चञ्चल होना नही.
६३ अपने कुटुम्बकी खबर लेते रहना
६४ नंगे शिर बहुत रहना नही.
६५लडकेका बहुत विश्वास करना नही.
६६वैर किसीसे करना नही.
६७हुनर सब सीखना भला
६८ स्त्रीके साथ बहुत गुजवात करना नही.
६९स्त्रीका विश्वासरखना नही.
७०स्त्रीका कहा सब सच मानना नही.
७१परोसीसे वैर करना नही
७२भांजा और दामादके साथ लडाई न करना चाहिये.
७३ धन हो तो इनको मानते रहना.
७४ अपना धर्म छोडना नही.
७५धनका अभिमान करना नही
७६ देहकाअभिमान करना नही
७७वस्तुबहुत जाकड रखनानही
७८खुले हुए अन्नको खानानही
७९ बासी अन्न खाना नही.
८०नई फसिलका अन्न रखना
८१बे छाना पानी पीना नहीं.
८२सूर्यकी पूजा करना.
८३ताला भारी रखना
८४सोनेका घर दिया वार देख लेना.
८५ अनजानकाविश्वासनकरना
८६भरोसा भगवान्का रखना.
८७अपने मतसे विचलना नही.
८८ अच्छे बुद्धिमान्से पूछके काम करना.
८९ श्रीभगवान्का नाम मुखसे लेना
९०परउपकार करना.
९१भूखे प्यासेकी खबर लेनी.
९२अन्न चोरी करना नही
९३ससुरको गाली देना नही.
९४आंख देखना सो सचमानना.
९५किसीके रंगमें भंगकरना नही
९६किसीसे झूंठा वाद करनानहीं
९७कपडे सफेद पहरना.
९८कोई किसीसे वात करता हो तो बीचमें बोलना नहीं.
९९बडेआदमीसे वातकरनानहीं.
१००देखा अनदेखा करजाना.
१०१ बजारमेंकिसीसेलडनानहीं

नीचे अंक जो एकसे लेकर बीसतक लिखे हैं सो सब आदमियोको मालूम नही हैं फकत व्यापारी लोग अपने व्यापारमें बोल चाल करते हैं. और अनजान लोगोके समझमें नही आते इससे वे गुप्त अंक यहां नीचे लिखे बमूजिब जानना.

| | | | |
|---|---|---|---|
| सांग | १ | फोकलाय | १४ |
| स्वान | २ | बुधलाय | १५ |
| एकवाई | ३ | डहंकलाय | १६ |
| फोक | ४ | पैंतलाय | १७ |
| बुध | ५ | मंगलाय | १८ |
| डहंक | ६ | कोनलाय | १९ |
| पैंत | ७ | सुत | २० |
| मंग | ८ | सुत पचोतर | २५ |
| कोन | ९ | | |
| सलाय | १० | | |
| एकलाय | ११ | | |
| जोलाय | १२ | | |
| रेकलाय | १३ | | |

पैसे को छव्वी आने को रत्ती चार आनेको मासा कहते आठ आने को टाली रुपयेको वजना और चिट्ठा भी कहते हैं

सांग दहाई १० स्वान दहाई २० एकवाई दहाई ३० फोक दहाई ४० बुध दहाई ५० हडंक दहाई ६० पैंत दहाई ७० मंग दहाई ८० कोन दहाई ९० सलाय दहाई १०० टाट १००० लकडी १००००० बोलने को एकडो कहते है।

---

# बोधवचन ।



बडे सबेरे उठके ईश्वरका सुमरन करना. बडे सबेरे उठके पढे तो विद्या जल्दी आवे. विद्यामें चित्त लगाये विना विद्या आती नही. पढ़ते पढ़ते खेलवाडमें चित्त देना नहीं. विद्याविना सयानपन कहे चातुरी नही. सयानपन विना लोगोंके बीच प्रतिष्ठा भी नहीं होती है. लोकमें जिसकी प्रतिष्ठा नहीं उसका जीवन वृथाहै. विद्यावान्‌की गर्ज सबको आन पडती है, इसवास्ते जो लडकोंको पढ़ानेका अभ्यास रखता है उसके ऊपर सब लोग हित करते हैं. यह लडका कैसा है यह देखके सब लोगोंको अचरज होता है. घरमें सबकी और माँ बापकी आज्ञासे चलना सोलह वर्ष तक लडके लोगोंको अपनी बुद्धिसे चलना नहीं पाठशालामें जाना तो गुरुकी आज्ञा से चलना. लडकपनमें जो विद्या आती सो बडेपनमें आती नही, इसवास्ते लडकपन खेलमें जाने देना नही. भला बुरा जो गुण बालपनमें लगजाता सो सारी उमर छूटता नही. नरम पेड जैसे नवावो वैसे नवै कठोर होनेसे झुकता नहीं; ऐसेही मनुष्यकी बुद्धि बडेपनमें जड होजातीहै. माँ बाप गुरु या अपना धनी जो कहै सो करना आनाकानी करना नहीं. अपने जब बालकथे तब माता पिताने जो रक्षा किया है इससे माँ बाप जो कहैं सो अपने भलेके वास्ते कहते हैं. माता पिता जो कहैं कि गुरुकी आज्ञासे चलो तो वैसाही चलना इसमे अपना कल्याण है. माँ बाप जो कहैं कि ओछे छिछोरे की संगत न करो तो उस बातको मान लेना इसमें अपना भलाहै. माँ बाप कहैं सोही करना उसमें अपना भला है विद्या पढानेवाला, अन्न देनेवाला, भयसे बचानेवाला ये पिताके समान हैं ये जो कहैं सो सुनना. पढ़ने जानेका वक्त चूकना नही. नित्य जाते

रहना. पाठशालामें जाके बैठनेकी जगहमें लड़कोंके साथ ठट्ठेमें समय बिताना नहीं क्योंकि जो वेला एकवार वीत गई सो फेर आती नहीं. पाठशालामें लड़कोंके साथ खेलवाड करके वेला व्यर्थ जाने देना नहीं. सब लड़कोंसे अपना पाठ हम जल्दी सीखे ऐसा मनमें रखना गुरु जो पाठ पढ़ावे उसकी तरफ चित्त रखना, न समझमें आवे तो पूछके समझ लेना. आज हम नया कितना सीखे इस बात का विचार करते रहना जो लड़का पाठशाला जायके ज्यादा सीखता नहीं तो उसके बराबरके लड़के उसको पीछू डालके उसे हँसते ऐसी विडम्बना दूसरी नहीं. विद्या पढ़नेके लक्षण शास्त्रमें कहा है. जो पाठ लिखते हो सो अपने जोडीदारोंके आगे पढ़ देखाना, अर्थ कर कुछ पढ़ना हो तो आप अर्थ कर देखलेना और दूसरेसे भी अर्थ कराय लेना आठ पहर पाठमें लय लगानी, इसीका नाम अभ्यास, वाकी मेहनत वृथाहै हम एकदम पढ़ना सीखें ऐसी जल्दी न करना. थोड़ा थोडा पढोगे तो भूलोगे नहीं. पाठशाला जाते राहमें खेलवाड़ी लड़का बुलावे और अपना भी मन हो पर जाना नहीं कोई काम आरम्भकर जो पूरा न करे तो वह कीहुई मेहनत वृथा जाय और लोग हँसेंगे. जिसको चार चतुर कहते हों उसकी संगत करना. जिसको हर तरहका व्यसन है उसके पास खड़े होना नहीं क्योंकि वह अपने को विगाड़ेगा. किसीकी निन्दा करना नहीं इसमें अपनी निन्दाहै किसीकी चाई चुगली करना नहीं लोग चुगुल कहेंगे और विश्वास उठ जायगा. सबसे नम्रता रखना, अभिमान किसीसे करना नहीं दूसरेका अच्छा कपड़ा गहना देख अपने माँ वापसे हठ कर माँगना नहीं क्योंकि जो वे दे न सकें तो कहां से लावेंगे ?जो परमेश्वरनेदिया उसीमें संतोष रखना, सन्तोष विना किसीको कुछ सुख होता नहीं वैरियोंके वीचमें बैठना नहीं कोई नादानी या खिलाफतकी बात

करै वहां ठहरना नहीं. जहां जुआ होता हो वहां खड़े होना नहीं जुआरी और रण्डीबाजका संग करना नहीं, उनके संगसे चोरीकी लत पड़जाती है और उससे जानपर भी खतरा है और अपनी सात पीढ़ी पर बट्टा लगता है. जुएके पैसेसे कोई आजतक सुखी न हुआ. जुएके सबब कितने मारे मारे फिरे कितनोंका पता न लगा कितनोकी जान गई. हँसते हँसते बात न करनी. लजाते लजाते बात न करनी. निडर बोलना चाहिये. अभिमानसे बडा बोल बोलना नहीं. जैसी जिसकी योग्यता हो उस प्रमाण उसके साथ बोलना. अपने बड़ेसे अधीन और नम्रतासे बोलना. अपने बराबरीवालोसे हिलमिलके बोलना. अपनेसे नीचहो तो काम मुवाफिक बोलना. अपना लाभ देख उससे कम खर्च करना लाभसे अधिक खर्च करै तो बजारका देना होता है जो देना कर खर्च करते वे अन्तमे पछताते हैं. जिसका देना होउसको वादापर देना और वादाखिलाफ हो तो वह राहमें आंख दिखावेगा इससे दूसरी और शरम नही. अच्छे कामोंसे पैसे पैदा करना और अच्छे काम विना वह पैसा खर्च करना नहीं. धन सफल वही जो पर उपकारमें लगे. बुरे कामसे द्रव्य इकट्ठा करना नही. क्योंकि उस बुरे कामका पाप आप अकेलेको लगेगा और पैसा खायँगे. हम तुम्हारा काम करैंगे ऐसा भरोसा देना नही और जो देना तो काम करनेसे चूकना नहीं. विश्वास देकर घात करना इसके समान दूसरा पाप नहीं. कहै कुछ और करै कुछ वह जो सच भी बोले तो लोग विश्वास न करेगे. और जो उसपर झूठी तोहमत लगे तो लोग सच कर मानैं जो आदमी सत्यवादी हो वह सब लोगोमें मान आदर पावे. सत्यके ऊपर सब व्यवहार चलते हैं इससे सत्य छोड़ना नही. एक बारभी झूठ बोलते जो पकड़ा जाय तो उसकी प्रतिष्ठा जन्म भरको गई, इसवास्ते झूँठ बो-

लनेकी टेंव लगाना नही मित्रकी परीक्षा सङ्कटकी वेला होती है. पहले विचारे बिना कोई काम एकाएकी करना नही. जो क्रोधके वश भया सो अंधेके समान है भली शिक्षा न सुने वह बहरे के बराबर है, अपने योग उचित अनुचित काम है कि नही, यह जो न जाने सोई पशुहै, समयके अनुसार जो बोलना न जाने सोई गूंगा है शूरवीर वही है जो वैरियोंके मोहजालके फंदेमे न फँसै और धीरवीर वही है जो सङ्कट आनपडे निडर होरहै सयाना उसको कहिये जो अपना काम अच्छीतरह करै और दूसरेको कुछ दुःख न होय, शत्रु उसको कहना जिसका कुछ काम नही है या निर्उद्योगी हो.सावधान वे है जो धन यौवन और आयु का भरोसा नही करते है धनवान् वही है जो सदा सन्तोष से रहै. और दरिद्री वही है जिसकी आशा न पूरी होय लोभ बढ़ताही जाय और सुखी वह है कि जिसका चित्त चञ्चल नही है वडा संसारमे वह है जिसके हाथसे हमेशा पर उपकार होता रहता है. देखो परोपकार समान और दूसरा पुण्य नही है, चोर जगत्मे सो है जो अपना विभव आपही भोग करै. कोई अपनी स्तुति करै उसपर भूलना नही,क्योंकि अपना काम निकारनेके वास्ते लोग झूंठ भी बोलते हैं. कही कोई अपनी निन्दा करै तो उससे लडनान ही क्योंकि पीठ पीछे सब सबकी निन्दा करतेही हैं मित्रके साथ किसी बात का परदा रखना नही मित्रतामे फरक पडता और अपना हरतरह का नुकसान है, भाई बन्धु इष्ट मित्रको बेउकुर न करना, प्रतिष्ठा अपनी चली जायगी,मुद्दई कैसाभी हो उससे हमेशा डरते रहना समर्थके साथ वैर न करना वैर कर पार न आवोगे,अपनेसे अनहोनी बात पर कमर न बांधना वहपूरी न पडेगी, गरीब विचारे की हँसी नकरनी क्योंकि क्या जाने वह वक्त अपने परभी न आन पडे बडोकी मर्यादा रखना इसमें अपना भला है अपने बडे को जो

मानैगा तो उसकी भी वडाई लडकोंसे रहैगी किसीके साथ हो हित कर मीठी और सत्य बात बोलो, अपना गुण और वडाई तबतकहै जबलौ दूसरेसे मांगना न पडै, मांगने बराबर दूसरा दुःख नही है और याचकके समान कोई वस्तु हलकी नही है. शरम वहां खोलना जहांसे काम निकले और फेर परदा पडजाय. अपने पास धन हो तो प्रीति करने सब आवेंगे पर तुम भी भला बुरा आंखसे देखो खरी बात कहना वहुत कठिन है. सबेरे घडेमें पानी ठंढा होता पर टूटे को माटीमे मिला देता है शरण आवे तो उसे रखना और बल बुद्धिके अनुसार रक्षा करनी. मरे मनुष्य की निन्दा करनी नहीं. अपने जीकी बात हरएकसे विश्वास कर कहनी नहीं द्रव्य संग्रह करना दुःखकी वेर काम आवेगा आगे धन मिलेगा इसपर भरोसा रखना नही. जो करना हो आज करो कल पर उसे छोडना नहीं क्योकि जीना बेतादाद है. दमडी दमडी जोड रुपया होय है इससे दमडी का अनादर न करना. व्यसन में पैसा खर्चना नहीं वह वृथा है विद्या और गुणसे जो मनुष्यकी शोभा है सो टाम टीमसे होती नही. और धन चोरी जाय सकता पर विद्याका चोर से भी डर नहीं है विद्या सफल तब हो जब दूसरेको पढावे क्योकि धन मरेबाद दूसरेके काम आता और विद्या पीछे रहती नही धन खर्च करनेसे घटता और विद्या ज्यो ज्यों दूसरेको देय त्यो त्यो बढ़ती जाती है. कपडे गहने शरीरकी शोभा हैं पर हलके काम हैं स्त्री की चर्चा हो या नाच रंग गान हो वहां विद्यार्थीको जाना न चाहिये. नाहक बेकाम इधर उधर फिरना नहीं. मनुष्यको खाली बैठ रहना ठीक नही पर नीदमें और खेलमें भी दिन काटना नही. गाली देनेकी बानि डालनी नही; जबान खराब होजातीहै. वृथा वैर किसीसे करना नही किसीकी चढाया उतार कर न बोलना इसमें निन्दा है. किसीके मर्म की बात खोलना नहीं लोग ओछा-

कहैगे. किसीके ढके दोषको उघारना नहीं बने तो मुट्ठीभर धूल डालनी. किसीकी नकल करना नही मेवा, मिठाई खानेकी बहुत टेंव डालनी नही. लुच्चोंके संग बैठना और उनसे व्यवहार रखना नही. हिसाब ठीक रखना. अपनी आमदनी और खर्च लिखा करना उधार लेनेकी बानि रखना नही. बहुत दिन खाता बढाना नही. व्यवहारकी रीतिमें शरम रखना नही. हम तुम्हारा काम करेंगे यह कहकर उसे पीछे लगाना नही धर्मका काम तुरंत करना उसे घडी भर भी टालना नही. दूसरेकी बराबरी कर खर्च करना नही पेडपर चढना नही ये बडी भूल है जहां झगडा हो वहां खडे रहना नही. राज्यकी मसलहतमें चित्त डालना नही किसी की हो खोटी बात उडावना नही जो अच्छा काम किया हो तो जब याद पडे तब सुख हो बुरा काम हमेशा दुःख देता है. अपना किया भलाकाम आप अपने मुँहसे कह सुनाना नहीं क्योंकि धर्म जाय और लोकनिन्दा हो. अपना गुण अपने मुख बखानना नही इससे मूरखप न ठहरता है किसी गुणी आदमीको जो बुरा व्यसन हो तो आप देख उसको करना नही. खालीगुण लेना अवगुण देखना नहीं. युक्तिकी भलीबात छोटेसेभी लेलेना. विद्या नीचसे भी सीखलेना. हम जो करते सो ईश्वर देखताहै यह जानते रहना हम धनवान् हैं यह गर्व होतो अपने से बडे धनीकी ओर देखना मैं बडा दुःखियाहूं ऐसे मनमें संताप हो तो अपने से अधिक दुःखीको देख संतोष करना. हम धर्मात्मा हैं यह अहंकार होतो अपनेसे बडे अभिमानी को देखो छूट जायगा. दूसरे आदमीसे हम थोडा पाप किया यह मनमें लाना नही. आदमी जहां बात करते हो वहां वे बुलाये जाना नही. अपनी बात जो चित्त दे न सुनै तो उसे बरजोरी कर सुनाना नही. आप किसी काममें है और दूसरा कामको आवे तो उसकी हर्ज करनी नही. इस बेला उस बेला आवो ऐसे वादेसे

किसीको हैरान करना नहीं. लंबी जबानसे बोलना नही. बात करते बात बातमें युक्तिसे अपनी बात जनावनी भलीनहीं.बातका वजन जाता रहता है. अपनी बडाईकी बात हितकर सुनना नहीं. विद्याका स्वार्थ यह कि अच्छी समझ हो और किसीके साथ वादविवाद करना नहीं. धनका स्वार्थ यह कि धर्म करना खाली अपनाही पेट भरना नही. बलसामर्थ्यका स्वार्थ यह कि दूसरेकी रक्षा करना और पीडा किसीको देनी नहीं. धर्म्मका स्वार्थ यह कि उसको जहां लों होय गुप्त रखना उघारना नही. आप बुद्धिमान् बनके आगेसे आगे बोलना नही. गुण दूसरोंके जरूर कहना और सुनना दोष कहने सुनने से नाहक अपनेको दोष लगता है. जिस बातमें वहुतोंका भला हो उसमें आलस करना नहीं. दूसरेको थोड़ा और हमको बहुत श्रमहै ऐसा चित्तमें लाना नहीं.चार आदमीके भले होनेमें जो पैसा खर्च हो उसको गया समझना नही. आहार नींद भय मैथुन और प्रीति आदि अपने कामोंमे पशु पक्षी भी लगे हैं पर मनुष्यको यही अधिक है कि धर्म्म चीन्हैं और पर उपकार करै. जो घरमें कजिया चुकि जाय तो सरकार दरबार जाना नही. बडे पहाडको भी जो नित खोदो तो एकदिन बराबर हो जाहीगा. रगरा ऐसी चीज है कि रस्सीसे पत्थर में भी निशानी पडजाती है. और बडी भी इमारत हो पर रोजके काम होनेसे एक दिन तैयार होहीगी.बडी पोथी नित्य पढो तो उसका पार भी एकदिन देखोगे. विद्या कैसी भी कठिन हो पर मनदे नित्य सीखै तो आवैहीगी. धनसे प्रतिष्ठा वडी है क्योंकि धन जायके फेर भी मिलता प्रतिष्ठा गई फिर आवती नही.सरवस जाय पर शरीरकी रक्षा करनी, क्योंकि शरीर रहने से फेर सब मिलेगा. शत्रुता जिससे एकवार होजाय फेर मित्रता कर उस पर विश्वास करना नहीं. हर एक काम करनेका ख्याल रखना प्रारब्धके ऊपर रहना नही. जो

आदमी प्रारब्ध पर काम छोड बैठता है,उसकी सहाय ईश्वर करता नही,क्योंकि श्रम विना प्रारब्ध लंगडा है. भूत प्रेत साधनकी विद्या सीखना नहीं. जो वात आप चूके हो और कोई कहे तो हठ छोड़ मान लेना.अपनी भूल और बुरी वातपर वादविवाद कर चौकसाई कराना नही.बोलते बोलते गर्म हो जाना नही. जो वातचीतमे क्रोध हो उठे तो गाली गुप्ता करना नही कोई क्रोधकर गाली दे तो आप गरम हो वदलेमें गाली न देना उसकी बरावरी है दूसरेकी पूरी वात सुनके उसको उत्तर देना,और बीचहीमें उकताके बोल उठना नही एक काम पूरा करके तव दूसरेमे हाथ डालना. सब काम इकट्ठा करै तो एक भी हो उठता नही. कोई कुछ बोले उसका सार अंश लेलेना जो दूसरा कोई तिरस्कार या अनादर करै तो क्षमा करना इसमे अपनी वडाई है. जो किसीकी दुष्टता या अन्याय आप क्षमा करलें तो ईश्वर इसपर राजी हो उसको सजा देगा. अपनी इच्छा न हो पर तोभी जो किसीका भला करै इसका एहसान ईश्वर मानेगा और अपना भला करेगा. तू मनमे समझ कि सब तेरी करनी तेरे ऊपरहे.जैसा करोगे वही होगा.अमृत पिये अमर और विष खाये नाश है. मान अपमानसे अमृत विप होता है विषहू अमृत समानते वखानो है, असमयमें कोई किसी का मीत होता नही,लोग सब मुँह देखी वात करते हैं. बनावते बहुत दिन लगते पर विगाडते कुछ देर होती नही प्रीति बहुत दिनोमे होती उसको चट पट तोडना नही, तोडके जो जोडेगा तो गांठ उसमे पडेगी. हम कौन हैं, और क्या करते कहते हैं इस पर ख्याल रखना चाहिये.अपनी सामर्थ्य देख काम करना उचित है. संसार झूठा स्वप्नेकी ऐसी संपत्ति देख कर ना भूलो जगत्मे जीना अचरज और मरना सचमुचहे, जो तुम वडाई लोकमें चाहो तो नमके चलो.निंदा किसीकी न करो छल अधर्मसे दूर रहो, ब्राह्म-

ण देवता हैं प्रणाम करनेसे पाप दूर होजाते हैं इससे ब्राह्मणको देखतेही प्रणाम करना. यथालाभ सन्तोषमें बडा सुख है यत्न कितनो करो होगा उतनाही जो विधाताने लिख दिया. जीव मारनेके बराबर और पाप नहीं है, पर इससेभी बढके जीविकाको मारनेमें है जगत्में एक धर्म छोड और कोई अपना नहीं है. संग मरे बाद धर्म्मही जाता और सब यहांही पडा रहता है.

## कहानी ।

एक दिन एक बादशाह पुत्र सहित शिकार खेलनेको गये. गर्मीके तो दिनहीथे, इसपर तप्तवायु ( लूक)चलने लगी तब बादशाह घबडाकर अपना दुशाला उतार सेवकको दिया सो देख पुत्रनेभी वैसाही किया तब बादशाह हँसीसे बोले कि अय सेवक ! अब तो तेरे ऊपर एक गधेका बोझा होगया. सेवकने चट उत्तर दिया कि नहीं साहब दो गधेका ॥

**खुलासा यह कि दूसरे की हँसी करनेसे अपनी भी हँसाई होती है ।**

## बाघ लोखडी और शृगालकी वार्ता ।

एक सियारन गर्भिणी थी. उसने अपने पतिसे कहा कि स्वामी अबकी बार ऐसी जगह चलिये जहां आनंदपूर्वक बच्चा जनूं और कोई न आवे, सियारने शोचविचारकर कहा प्यारी और कहां ऐसी जगह मिलेगी ? चलो बाघके घरमें रहें तब उसने उत्तर दिया कि ऐसी जगह तो मैं कदापि न जाऊँगी जानबूझकर कालके मुँहमे परूँ ? सियारने कहा घबडावो मत मैं एक युक्ति करूंगा जिस काल बाघ आवे तब तुम अपने बच्चे रुलादेना मैं पूछूंगा कि बच्चे क्यो रोतेहैं तब तुम कहना ताजा बाघका मास मांगते हैं ऐसा मताकर नाहर के घरमे रह इतनेमें नाहर भी गर्जता हुआ अपने घरको चला

सो सियारे ने देखकर कहा प्यारी ! बच्चोंको रुलादो बाघ नजदीक आगया,जब बच्चे रोने लगे तब सियार बाघको सुनाकर सियारिनिसे पूछता है कि आज क्या है जो भोरही से बच्चे रोरहे हैं उसने उत्तर दिया कि स्वामी ! ताजा बाघका मांस मांगते हैं, सियारने कहा पलमात्र बिलमावो वह देखो बाघ चला आता है अभी मारकरमांस लाताहूं. नाहर यह बात सुनकर निपट डरा और जाना कि कोई मुझसे भी अधिक बली यहां आया निदान पिछले पांवों भगा यह सब हाल एक लोखरी दूरसे देखती थी सो बाघको शपथ दिलाकर खड़ा किया और कहा कि बनराज! क्यों इतना भयातुर हो भगेजाते हो? तुम्हारे मकान मे तो सियारिन व्याईहै मै आगे२चलतीहूं और तुम मेरे पीछे२चलकर सब माजरा देखलो ऐसा कह दोनो चले सियार ने देखा कि लोखडी बाघको लौटारे लिये आतीहै.सियारिनसे कहा फिर बच्चोको रुलादो,बच्चोका रोना सुन सियार अपनी प्रिया से कहता है कि किंचित् धैर्य रखावो देखो लोखडी जो हमारी परम मित्र है सो बाघ को भगाजान फुसलाकर लिये आती है अभी मारकर ताजा रक्त पिलाऊंगा. सो सुन बाघ लोखडीको सियारका मित्र जान और भी भगा और एक चपेटासे लोखडीकी जानले अपना क्रोध शांत किया ॥

खुलासा यह कि बुद्धिमान् बुद्धिबलसे सब कुछ कर सकते हैं और चुगलखोर हमेशा फजीहत में पडते हैं.

## काजीकी वार्ता।

एक काजी ने रातके समय पढ़ते पढ़ते एक किताब में यह देखा कि जिसका शिर छोटा हो और डाढी बड़ी वह अवश्य मूर्ख होता है, चुनाचे काजीकाभी शिर छोटा और डाढ़ी बड़ी थी.विचारा कि

शिरतो बड़ा नहीं हो सक्ता परन्तु डाढ़ी कतरनेसे छोटी हो जायगी ऐसा ध्यान में आतेही कतरनी ढूंढने लगे जब कतरनी न पाई तब दियाकी टेम में डाढ़ी लगाई, लगाते ही चोटीतक जल बल मुख काला हुआ तब तो बडा पश्चात्तापकर कहने लगे कि किताब में जो लिखा है सो अत्यंत ही सत्य है ॥

**अभिप्राय यह कि जो बात लिखी देखो या किसीसे सुनो उसको बहुत विचार पूर्वक सावधानी से करो.**

---

## बिल्ली की वार्ता।

एक बिल्लीने कुम्हारके घर कच्चे घडेमें बच्चे दिये उसदिन कुम्हार ने आंवा लगाया और अनजानसे वह भी घडा जिसमें बिल्लीने बच्चे दियेथे ऑवामें रख आग लगा अपने दूसरे काममें उद्यत हुआ जब बिल्ली आई और देखा कि मेरे बच्चे प्रबल प्रचंड आगमें गये ऐसा शोच परमेश्वरका ध्यान धर और परमेश्वरके नामसे अँवाके तीन परिक्रमा कर तीन रात तीन दिन तक पास बैठे राम राम जपकिया. जब अँवा पककर तय्यार हुआ तब कुम्हारने सब घडे निकाले तो एक घड़ेसे बिल्लीके बच्चेभी ( म्याऊं म्याऊं ) करते निकलकर भगे कुम्हार यह देख आश्चर्यमें हुआ ॥

**तात्पर्य यह कि परमेश्वरकी भक्ति होनेसे सब काम सुलभ हैं और किंचित् भी आश्चर्य्य नहीं है.**

---

| पगार रुपिया. | फलाने पगारसे १ दिनका क्या इसका कोठा. | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | २८ दिन॰म॰ | | | ३० दिन॰म॰ | | | ३१ दिन॰म॰ | | |
| | रु॰ | आ॰ | पै॰ | रु॰ | आ॰ | पै॰ | रु॰ | आ॰ | पै॰ |
| १ | . | .. | ७ | | ... | ६ | | | ६ |
| २ | ... | १ | २ | | १ | १ | | १ | |
| ३ | | १ | ९ | | १ | ७ | | १ | ७ |
| ४ | ... | २ | ३ | . | २ | २ | | २ | १ |
| ५ | ..... | २ | १० | . | २ | ८ | .. | २ | ७ |
| ६ | ... | ३ | ५ | | ३ | २ | . | ३ | १ |
| ७ | .. | ४ | . | . | ३ | ९ | | ३ | ७ |
| ८ | | ४ | ७ | | ४ | ३ | | ४ | २ |
| ९ | .. | ५ | २ | | ४ | १० | | ४ | ८ |
| १० | | ५ | ९ | | ५ | ४ | | ५ | २ |
| ११ | . | ६ | ३ | . | ५ | १० | | ५ | ८ |
| १२ | . | ६ | १० | ... | ६ | ५ | | ६ | २ |
| १३ | | ७ | ५ | .. | ६ | ११ | | ६ | ९ |
| १४ | | ८ | . | | ७ | ६ | | ७ | ३ |
| १५ | . | ८ | ७ | | ८ | | | ७ | ९ |
| १६ | . | ९ | २ | | ८ | ६ | | ८ | ३ |
| १७ | | ९ | ९ | . | ९ | १ | | ८ | ९ |
| १८ | .. | १० | ३ | | ९ | ७ | | ९ | ३ |
| १९ | ... | १० | १० | ..... | १० | २ | | ९ | १० |
| २० | ... | ११ | ५ | ..... | १० | ८ | | १० | ४ |
| २१ | .. | १२ | .. | ... | ११ | २ | | १० | १० |
| २२ | .. | १२ | ७ | . | ११ | ९ | | ११ | ४ |
| २३ | . | १३ | २ | ... | १२ | ३ | | ११ | १० |
| २४ | . | १३ | ९ | ...... | १२ | १० | – | १२ | ५ |

| पगार रुपिया | फलाने पगारसे १ दिनका क्या इसका कोठा. | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | २८ दिन॰म॰ | | | ३० दिन॰म॰ | | | ३१ दिन॰म॰ | | |
| | रु॰ | आ॰ | पै॰ | रु॰ | आ॰ | पै॰ | रु॰ | आ॰ | पै॰ |
| २५ | | १४ | ३ | . . . | १३ | ४ | | १२ | ११ |
| २६ | | १४ | १० | | १३ | १० | | १३ | ५ |
| २७ | | १५ | ५ | | १४ | ५ | | १३ | ११ |
| २८ | १ | | . | . | १४ | ११ | | १४ | ५ |
| २९ | १ | | ७ | . . | १५ | ६ | | १५ | |
| ३० | १ | १ | २ | १ | | | | १५ | ६ |
| ३१ | १ | १ | ९ | १ | | ६ | १ | | |
| ३२ | १ | २ | ३ | १ | १ | १ | १ | | ६ |
| ३३ | १ | २ | १० | १ | १ | ७ | १ | १ | |
| ३४ | १ | ३ | ५ | १ | २ | २ | १ | १ | ७ |
| ३५ | १ | ४ | . | १ | २ | ८ | १ | २ | १ |
| ३६ | १ | ४ | ७ | १ | ३ | २ | १ | २ | ७ |
| ३७ | १ | ५ | २ | १ | ३ | ९ | १ | ३ | १ |
| ३८ | १ | ५ | ९ | १ | ४ | ३ | १ | ३ | ७ |
| ३९ | १ | ६ | ३ | १ | ४ | १० | १ | ४ | २ |
| ४० | १ | ६ | १० | १ | ५ | ४ | १ | ४ | ८ |
| ४१ | १ | ७ | ५ | १ | ५ | १० | १ | ५ | २ |
| ४२ | १ | ८ | | १ | ६ | ५ | १ | ५ | ८ |
| ४३ | १ | ८ | ७ | १ | ६ | ११ | १ | ६ | २ |
| ४४ | १ | ९ | २ | १ | ७ | ६ | १ | ६ | ९ |
| ४५ | १ | ९ | ९ | १ | ८ | ० | १ | ७ | ३ |
| ५० | १ | १२ | ७ | १ | १० | ८ | १ | ९ | १० |

पच्यासतक हिसाब करणेकी रीत.

ENGLISH NUMBER

# अंग्रेजी गिनती.

| | | |
|---|---|---|
| ¼ Quarter | क्वार्टर पाव, चार आना | । |
| ½ Half | हाफ आधा, आठ आना | ॥ |
| ¾ Three Quarters | थ्री क्वार्टर्स तीन पाव | ।॥ |
| 1 One | वन् | १ |
| 2 Two | टू | २ |
| 3 Three | थ्री | ३ |
| 4 Four | फोर | ४ |
| 5 Five | फाइव्ह | ५ |
| 6 Six | सिक्स | ६ |
| 7 Seven | सेव्हन् | ७ |
| 8 Eight | एट | ८ |
| 9 Nine | नाइन् | ९ |
| 10 Ten | टेन् | १० |
| 11 Eleven | इलेव्हन् | ११ |
| 12 Twelve | टुएल्व | १२ |
| 13 Thirteen | थरटीन् | १३ |
| 14 Fourteen | फोरटीन | १४ |
| 15 Fifteen | फिफ्टीन् | १५ |
| 16 Sixteen | सिक्सटीन् | १६ |
| 17 Seventeen | सेवन्टीन् | १७ |
| 18 Eighteen | एटीन् | १८ |
| 19 Nineteen | नाइन्टीन् | १९ |
| 20 Twenty | टुएन्टी | २० |
| 21 Twenty one | टुएण्टी वन् | २१ |
| 22 Twenty two | टुएण्टी टू | २२ |
| 23 Twenty three | टुएण्टी थ्री | २३ |
| 24 Twenty four | टुएटी फोर | २४ |
| 25 Twenty five | टुएटी फाइव् | २५ |
| 26 Twenty six | टुएटी सीक्स | २६ |
| 27 Twenty seven | टुएटी सेवन | २७ |
| 28 Twenty eight | टुएण्टी एट | २८ |
| 29 Twenty nine | टुएटी नाइन् | २९ |
| 30 Thirty | थरटी | ३० |
| 40 Forty | फॉरटी | ४० |
| 50 Fifty | फिफ़टी | ५० |
| 60 Sixty | सिक्सटी | ६० |
| 70 Seventy | सेवन्टी | ७० |
| 80 Eighty | एटी | ८० |
| 90 Ninety | नाइन्टी | ९० |
| 100 Hundred | हण्डरेड | १०० |
| 1000 Thousand | थौजण्ड | १००० |
| Ten thousand | टेन्थौजण्ड | १०००० |
| Lac | लाक | १००००० |
| Million | मिलियन | १०००००० |
| One crore | वन क्रोर | १००००००० |
| Ten crores | टेन क्रोरस | दशकरोड |
| Hundred crores | हंड्रेड क्रोरस | सौ करोड |

## NAME OF MONTHS महीनोंको नाम.

31 January जानेवारी
28 February फेब्रुवारी
31 March मार्च
30 April एप्रिल
31 May मे.
30 June जून
31 July जुलाई
31 August आगस्ट
30 September सेप्टेम्बर.
31 October अक्टोबर
30 November नोवेम्बर
31 December डीसेम्बर

## WEEK DAYS हफतेके दिन

Monday [ मण्डे ] सोम
Tuesday [ चुईसडे ] मङ्गल
Wednesday [ वेडनसडे ] बुध
Thursday [ थर्संडे ] गुरु
Friday [ फ्रायडे ] शुक्र.
Saturday [ साटरडे ] शनि
Sunday [ संडे ] आदित
Week [ वइक ] हफ्ता.

इति विद्याज्ञानप्रकाश समाप्त ।

पुस्तक मिलनेका ठिकाना-
खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" छापाखाना--मुम्बई.

